| | | |
|---|---|---|
| प्रथम मस्करण | श्री दि० जैन स्वाध्याय मन्दिर ट्रस्ट सोनगढ | १,१०० |
| द्वितीय मस्करण | पण्डित टोडरमल स्मारक ट्रस्ट जयपुर | १,००० |
| तृतीय मस्करण | अखिल भारतीय जैन यवा फेडरेशन | ५,००० |
| चतर्थ मस्करण | अखिल भारतीय जैन यवा फेडरेशन | ३,२०० |
| पचम मस्करण | अखिल भारतीय जैन यवा फेडरेशन | ३,२०० |
| | योग = | १३,५०० |

मूल्य ग्यारह रुपए

1300

मुद्रक गजश्वरी फोटोसटा (प्रा लि) २/१२ पजाबी बाग नई दिल्ली–११००२६


विषय-सूची

# प्रकाशकीय

## (पंचमसंस्करण)

अखिल भारतीय जैन युवा फैडरेशन की ओर से 'सिद्धचक्रविधान' का यह पचम सस्करण फोटो कम्पोज के माध्यम से ऑफसेट पद्धति द्वारा प्रकाशित करते हुए हमे अत्यन्त प्रसन्नता का अनुभव हो रहा है।

इस सिद्धचक्र विधान के रचयिता कविवर प श्री सन्तलालजी है, जो सहारनपुर के कस्बा नकुड के रहने वाले थे। इनके पिता का नाम श्री सज्जनकुमार था। ये सहारनपुर के प्रतिष्ठित घराने मे श्री शीलचदजी के वशज थे। कविवर का जन्म सन् १८३४ मे हुआ था। कवि के सस्कार प्रारम्भ से ही धार्मिक थे, जो उन्हे माता-पिता से विरासत मे मिले थे। परिवार के सब लोग धर्मात्मा थे। आपने रुडकी कालेज मे अध्ययन किया था।

आपको साहित्य से प्रेम था। सिद्धचक्र की हिन्दी पूजा न होने से आपने इसका विचार किया और प्रस्तुत रचना कर डाली। आप विद्वान थे, कवि थे और भक्त थे। जैनधर्म पर किसी प्रकार का आघात आप सहन नही करते थे। आर्य समाज के साथ कई बार आपके शास्त्रार्थ हुए, जिनमे आप विजयी रहे।

आप स्वतन्त्र व्यवसायी थे, आपने नौकरी नही की। आप सुधारवादी विचारो के थे। समाज मे व्याप्त कई कुरीतियो के निवारण मे आप और आपके परिवार ने काफी योगदान किया है। जैन विवाह विधि के अनुसार विवाह करने की परिपाटी उस प्रान्त मे चलाई। मिथ्यात्ववर्धक कई रूढ़ियों को आपने मिटाया। आप अधिक नहीं जिये, अन्यथा और भी कई साहित्यिक कार्य आप कर जाते। ५२ वर्ष की आयु मे जून सन् १८८६ मे आपका स्वर्गवास हुआ। आपने सिद्धचक्र मण्डल विधान के अतिरिक्त भी अनेक पूजाये एव भजन लिखे हैं।

इस सिद्धचक्रविधान के माध्यम मे कवि ने सिद्ध भगवन्तो के गुणानुवादो के साथ-साथ उनका स्वरूप एव सिद्धपद प्राप्ति की प्रक्रिया का भी वर्णन किया है, जो कवि के गहन अध्ययन एव आध्यात्मिक रुचि का परिचायक है। पूजन के माध्यम से जैनधर्म का सैद्धान्तिक पक्ष प्रस्तुत करना—इस विधान की मौलिक विशेषता है। पूजा के अष्टको मे भी कवि ने अष्ट द्रव्य का वर्णन न करके उन्हे चढ़ाने के प्रयोजन का वर्णन भी किया है। इस प्रकार भावो की प्रधानता से लिखा गया—यह विधान भावो की शुद्धि का विशेष निमित्त भूत है।

इसमे भावपूर्णता के साथ-साथ कवि की काव्यकला भी अपने प्रौढ़रूप मे सामने आयी है। यह ब्रजभाषा मे लिखा गया है। कवि की भाषा भावानुगामिनी, सरल और माधुर्यगुणयुक्त है। इसमे ४७ प्रकार के छन्दो के प्रयोग से ज्ञात होता है कि कवि छन्दशास्त्र के विशेष ज्ञाता थे। उपमा और रूपक अलकारो के स्वाभाविक प्रयोग ने काव्यगत सौन्दर्य द्विगुणित कर दिया है। विधान मे सर्वत्र भक्तिरस व्याप्त होकर मानो सिद्ध भगवन्तो से साक्षात्कार ही कर रहा है।

इस प्रकार अनेक दृष्टिकोणो से यह विधान कवि की श्रेष्ठतम कृति है। इस विधान मे आठ पूजने हैं। प्रत्येक पूजन के अर्घ्यो की सख्या उसके पहले की पूजन से द्विगुणित है। इस क्रम मे प्रथम पूजन मे आठ, दूसरी मे सोलह, तीसरी मे बत्तीस, चौथी मे चौसठ, पाँचवी मे एक सौ अट्ठाईस, छठवी मे दो सौ छप्पन, सातवी मे पाँच सौ बारह, और आठवी मे एक हजार चौबीस अर्घ्य है।

यद्यपि अष्टान्हिका महापर्व के साथ-साथ दशलक्षण महापर्व भी वर्ष मे तीन बार आता है, तथापि अष्टान्हिका महापर्व इस अर्थ मे दशलक्षण महापर्व से अधिक भाग्यशाली है कि वह वर्ष मे तीन बार मनाया भी जाता है, जबकि दशलक्षण महापर्व केवल एक बार। अभी तो बहुत से जैन भाइयो को यह भी पता न होगा कि दशलक्षण महापर्व भी वर्ष मे तीन बार आता है।

अष्टान्हिका महापर्व के साथ सिद्धचक्रविधान का ऐसा सहज सबध स्थापित हो गया है कि बिना सिद्धचक्रविधान कराये यह महसूस ही नही होता कि हमने अष्टान्हिका महापर्व मनाया भी है। यद्यपि इस धारणा मे यह दोष उत्पन्न हो गया है कि किसी जैनी भाई को सिद्धचक्रविधान कराने का भाव उत्पन्न हुआ हो तो वह अष्टान्हिका के आने की राह देखता है। वह सोचता है कि कब अष्टान्हिका आये और सिद्धचक्रविधान कराया जाये, भले ही तब तक उसका विधान कराने का भाव ही न रहे।

अत यह ध्यान रखना चाहिए कि यह विधान कभी भी कराया जा सकता है। अरे! यह जब कराया जायेगा, तभी आठ दिन का पर्व हो जायेगा, भले ही उसे अष्टान्हिका महापर्व नाम न मिले।

इसके पूर्व इस विधान की विभिन्न प्रकाशन सस्थाओ से हजारो प्रतिया प्रकाशित हो चुकी हैं। स्व पूज्य कानजी स्वामी के देहावसान के उपरान्त सोनगढ़ मे सिद्धचक्र विधान के आयोजन के समय इसकी ११०० प्रतिया प्रकाशित की गईं जो हाथो हाथ बिक गईं। इसके पश्चात् १००० प्रतियो का द्वितीय सस्करण टोडरमल स्मारक ट्रस्ट जयपुर द्वारा प्रकाशित हुई परन्तु वे भी अतिशीघ्र समाप्त हो गई। मार्च ८४ मे युवा फैडरेशन द्वारा ५००० प्रतिया प्रकाशित की गई जो २ वर्ष मे ही समाप्त हो गई। इसका चतुर्थ सस्करण ३२०० की सख्या मे प्रकाशित किया गया जो हाथो-हाथ बिक गया फलत यह

पंचम संस्करण प्रकाशित किया गया है।

प्रस्तुत प्रकाशन को अल्प मूल्य में उपलब्ध कराने के उद्देश्य से जिन महानुभावों का आर्थिक सहयोग हमें प्राप्त हुआ है उसके लिये हम सभी दातारों का हृदय से आभार मानते हैं। साथ ही साहित्य प्रकाशन एवं प्रचार विभाग के प्रबन्धक श्री अखिल बंसल एम ए , जे डी भी बधाई के पात्र हैं, जिनका सहयोग प्रकाशन एवं बाईण्डिंग व्यवस्था में प्राप्त हुआ है।

सभी आत्मार्थी बन्धु इस पुस्तक को पढ़कर लाभान्वित हों और अपने जीवन को निर्मल बनाते हुए मुक्तिपथ का मार्ग प्रशस्त करें, इसी आशा और विश्वास के साथ–

ब्र० जतीशचन्द शास्त्री
अध्यक्ष, अखिल भारतीय जैन युवा फैडरेशन

मकलन

# प्रस्तावना

प्रतिष्ठचार्य ब्र पण्डित अभिनन्दनकुमार जैन
शास्त्री, बी एस सी

## सिद्धचक्र मण्डल विधान · उद्देश्य एवं महत्व

जैन शास्त्रो मे वर्णित अनेक पूजन-विधान है, उनमे सिद्धचक्र मडल विधान का विशेष महत्त्व है, क्योंकि हमारा चरम लक्ष्य सिद्ध दशा प्रगट करना है और इस विधान मे सिद्ध भगवान का विस्तृत गुणानुवाद किया गया है।

जो मसार के बन्धनों से छूट गए हैं, जिनमे अनन्त दर्शन, अनन्त ज्ञान, अनन्त सुख और अनन्त वीर्य प्रगट हो गए है, जो द्रव्यकर्म, भावकर्म और नोकर्म से सर्वथा रहित हो गए हैं, उन्हे सिद्ध कहते हे। ऐसे अनन्त सिद्ध परमात्मा लोक के अग्रभाग मे विराजमान हैं। सिद्धो का समुदाय ही सिद्धचक्र कहलाता है और इस मिद्धचक्र विधान मे सिद्ध दशा प्रगट करने का विधान (उपाय) बतलाते हुए सिद्धो का गुणानुवाद किया गया है।

ज्ञानी का चरम लक्ष्य पूर्ण सुख प्रकट करना है, अत उसके हृदय मे पूर्ण सुखी अरहन्त और सिद्ध परमेष्ठी तथा पूर्ण सुख के आराधक आचार्य, उपाध्याय और साधु परमेष्ठी तथा पूर्ण सुख का मार्ग बताने वाली जिनवाणी के प्रति भक्ति-भाव होना स्वाभाविक है। ज्ञानी जीव विपयकपाय रूप अशुभ भावो मे तो रहना नही चाहते और सिद्धो के समान पूर्ण शुद्ध भाव प्रगट करने की उनकी सामर्थ्य नही है, अत सिद्ध भगवन्तो के गुणानुवाद के माध्यम से अपने लक्ष्य के प्रति सतर्क रहते हुए वे अशुभ भावो से सहज ही बच जाते है।

सिद्धचक्र विधान के साथ श्रीपाल और उनके साथियो का कुष्ठरोग दूर होने की घटना जुड गई है। सिद्ध भगवन्तो मे अत्यधिक गुणानुरागरूप शुभ भाव, तदनुसार सातावेदनीय कर्म का उदय और बाह्य अनुकूल सयोग की प्राप्ति—इस निमित्त-नैमित्तिक सम्बन्ध से किसी के रोगादि दूर हो जाना आश्चर्य की बात नही है, परन्तु सिद्धचक्र की महिमा मात्र कुष्ठनिरोध तक सीमित करना, उसकी महानता मे कमी करना है। कुष्ठ तो शरीर का रोग है, आत्मा का रोग तो मोह-राग द्वेषादि विकारी भाव है। सिद्धो का स्वरूप

जानकर, उन जैसी अपनी आत्मा को पहचानकर, उममे ही लीन हो जाने पर मोह-राग-द्वेष और जन्म-मरण जैसे महान रोग भी नष्ट हो जाते हैं।

सिद्धों की आराधना का सच्चा फल तो वीतराग भाव की वृद्धि होना है, क्योंकि वे स्वय वीतराग हे। सिद्धो का सच्चा भक्त उनमे लोकिक लाभ की चाह नही रखता, फिर भी पुण्यवन्ध होने से उसे लौकिक अनुकूलताएँ सहज ही प्राप्त होती है, परन्तु ज्ञानी की दृष्टि मे उनका कोई महत्त्व नही हैं।

लौकिक अनुकूलताओ के लक्ष्य से वीतरागी देव-गुरु-धर्म की या कुदेव-कुगुरु-कुधर्म की आराधना से तो पापवन्ध होता है, अत लौकिक अनुकूलताएँ भी उपलब्ध नही होती। इस सम्वन्ध मे पण्डितप्रवर टोडरमलजी मोक्षमार्ग प्रकाशक में लिखते है –

"इस प्रयोजन के हेतु अरहन्तादिक की भक्ति करने से भी तीव्र कषाय होने के कारण पापवन्ध ही होता है, इसलिए अपने को इस प्रयोजन का अर्थी होना योग्य नही है। अरहन्तादिक की भक्ति करने से ऐसे प्रयोजन तो स्वयमेव सिद्ध होते है।"[1]

अत हमे वीतरागी देव-गुरु-शास्त्र का सही स्वरूप पहचान कर सिद्धचक्र विधान के माध्यम से वीतराग भावो का ही पोषण करना चाहिए।

## विधान प्रारभ करने की विधि

जिस दिन से विधान करना हो, उसके एक दिन पूर्व वेदी के सामने ८×८ फुट अथवा छोटा-बडा चौकोर समतल तखतो पर मॉडना तैयार कर लेना चाहिये। माडना के बीच मे ॐ बनाना चाहिये तथा गोलाई मे आठ वलयो मे क्रम से ८, १६, ३२, ६४, १२८, २५६, ५१२, १०२४, श्री या फूल या साथिया या बिन्दू आदि बनाना चाहिये।

विधान प्रारभ करने वाले दिन प्रात काल मे सूर्योदय के बाद जाप प्रारभ करना चाहिये। जाप करने का स्थान बद (शांतिवाला) होना चाहिये, जहाँ बालक आदि जप मे व्यवधान न कर सके। सामने पूर्व या उत्तर दिशा की ओर यत्रजी विराजमान करने के लिये टेबिल शुद्ध जल से धोकर रखे, उस पर चौकी के ऊपर सिहासन रखे और उस टेबिल के ऊपर एक चदोवा बाँधे व बीच मे सिहासन के ऊपर छत्र बॉधे। जापवाले कमरे को शुद्ध जल से धोकर टेबिल को दोनो ओर जापवालो के हिसाब से गिनती करके शुद्ध जल से धोकर पाटे लगावे, जिन पर पूजन की सामग्री, पस्तक आदि रखी जावे। सिहासन पर विनायक यत्र विराजमान कर यत्रजी की बॉयी तरफ टेबिल पर पुष्पो से स्वस्तिक बनाकर

---

१ मोक्षमाग प्रकाशक, पहला अधिकार, पृष्ठ ७

विधान करने वाले की पत्नी से अथवा किसी प्रमुख व्यक्ति से निम्नमत्र बोलकर मगलकलश विराजमान करे–

ॐ अद्य भगवतो महापुरुषस्य श्रीमदादि ः ब्रह्मणो मतेऽस्मिन् मासे, पक्षे, तिथौ, वासरे, वर्षे इह नगरे, जैनेन्द्र-मन्दिरे, . कार्यस्य निर्विघ्नसमाप्त्यर्थं मण्डपभूमिशुद्धयर्थं पात्रशुद्धयर्थं शान्त्यर्थं पुण्याहवाचनार्थं नवरत्नगध-पुष्पाक्षतादि-बीजपूरशोभित मगलकलशस्थापन करोम्यहम् क्ष्वीं क्ष्वीं ह स स्वाहा।

(मगल कलश मे हल्दी, सुपारी, सवा रुपया, पुष्प, पीली सरसो आदि डालकर उसके मुँह पर नारियल रखकर केशरिया कपडे से रक्षाबधन के धागे से अच्छी तरह से पहिले से बद कर चदन, गोटा, कागज आदि की माला तैयार रखना चाहिये)

इसी प्रकार के चार कलश और तेयार कर मडल के चारो कोनो पर रखना चाहिये।

पश्चात यत्रजी का अभिपेक निम्न मत्र बोलकर करना चाहिये –

'ॐ ह्रीं भूर्भुव स्वदिह विघ्नौघवारक यत्र वय परिषेचयाम ।'

## जप मे सम्मिलित होने के लिए आवश्यक निर्देश .–

१ सिद्धचक्र मडल विधान मे अपनी शक्ति व समय का विचारकर २१ हजार, ५१ हजार, ७१ हजार या सवा लाख तक जप प्रतिष्ठाचार्य द्वारा निर्दिष्ट मत्र का किया जाना चाहिए।
२ जप करने वाले व्यक्ति कम से कम गृहीत-मिथ्यात्व, लोकनिंद्य कार्य, अन्याय व अभक्ष्य के त्यागी अवश्य हो।
३ अनुष्ठान के दिनो मे पूर्ण सयम से रहे।
४ रात्रि में चारो प्रकार के आहार (खाद्य, पाद्य, लेहा, स्वार्द्य) ग्रहण नही करे। बाजार (होटलादि) का भोजन न ले तथा बार-बार न खाये।
५ मत्र का शुद्ध उच्चारण करे।
६ शारीरिक व मानसिक व्याधि न हो।
७ शुद्ध धोती-दुपट्टे पहने।
८ जप के समय परस्पर बाते न करे।
९ जप मे नियमित सम्मिलित होकर अपना सकल्प पूरा करे।
१० ,जप के पूर्ण होने पर्यत यज्ञोपवीत धारण करे तथा बताये गये नियमो का पालन करे।

११ कम से कम महोत्सव की अवधि तक चमडे की वस्तुओ के प्रयोग का त्याग करे।

## जाप्यविधि

जाप का मत्र कठस्थ होने पर भी अपने-अपने पाटे पर कागज पर लिखकर रखना चाहिये। प्रत्येक पाटे पर पूजन की सामग्री-जल, चन्दन, हल्दी, सुपारी, पीली सरसो, यज्ञोपवीत, रक्षासूत्र, माला-पूजन की पुस्तक तथा मालाये गिनने को २० लवग रखकर तैयार रहे।

इसके बाद सभी जाप मे वैठनेवाले अपने-अपने पाटे के पास वेठ जावे और प्रतिष्ठाचार्य मगलाष्टक या मगल पञ्चक पढ़े और "कुर्वन्तु ते मगलम्" पद बोलते समय सभी थाली मे पुष्पक्षेपण करे।

# मंगलाष्टक

अर्हन्तो भगवन्त इन्द्रमहिता सिद्धाश्च सिद्धीश्वरा,
आचार्या जिनशासनोन्नतिकरा पूज्या उपाध्यायका ।
श्रीसिद्धान्तसुपाठका मुनिवरा रत्नत्रयाराधका,
पञ्चैते परमेष्ठिन प्रतिदिन कुर्वन्तु ते मगलम् ।।१।।

श्रीमन्नम्रसुरासुरेन्द्रमुकुटप्रद्योत - रत्नप्रभा,
भास्वत्पादन खेन्दव प्रवचनाम्भोधीन्दव स्थायिन ।
ये सर्वै जिनसिद्ध-सूर्यनुगतास्ते पाठका साधव,
स्तुत्या योगिजनैश्च पञ्चगुरुव कुर्वन्तु ते मगलम् ।।२।।

सम्यग्दर्शन-बोध-वृत्तममल रत्नत्रय पावन,
मुक्तिश्री नगराधिनाथ - जिनपत्युक्तोऽपवर्गप्रद ।
धर्म सूक्तिसुधा च चैत्यमखिल चैत्यालय श्रयालय,
प्रोक्त च त्रिविध चतुर्विधममी कुर्वन्तु ते मगलम् ।।३।।

नाभेयादि - जिनाधिपास्त्रिभुवनख्याता चतुर्विंशति,
श्रीमन्तो भरतेश्वरप्रभृतयो ये चक्रिणो द्वादश ।
ये विष्णु प्रतिविष्णु-लागलधरा सप्तोत्तरा विंशति,
त्रैलोक्यो प्रथितास्त्रिषष्ठिपुरुषा कुर्वन्तु ते मगलम् ।।४।।

ये सर्वौषधऋृद्धय सुतपसो वृद्धिगता पञ्च ये,
ये चाष्टाँग महानिमित्तकुशला येऽष्टाविधाश्चारणा ।
पञ्चज्ञानधरास्त्रयोऽपिवलिनो ये बुद्धि-ऋद्धीश्वरा,
सप्तैते सकलार्चिता गुणभृत कुर्वन्तु ते मगलम् ।।५।।

कैलासे वृषभस्य निवृतिमही वीरस्य पावापुरे,
चम्पाया वसुपूज्य सज्जिनपते सम्मदशैलेऽर्हताम्।
शेषाणामपि चोर्जयन्तशिखरे नेमीश्वरस्यार्हतो,
निर्वाणावनया प्रसिद्धविभवा कुर्वन्तु ते मगलम् ।।६।।

ज्योतिर्व्यन्तर-भावनामरगृहे मेरौ कुलाद्रौ तथा,
जम्वू-शाल्मलि-चैत्यशाखिषु तथा वक्षार-रौप्याद्रिषु ।
इष्वाकारगिरौ च कुण्डलनगे द्वीपे च नदीश्वरे,
शैले ये मनुजोत्तरे जिनगृहा कुर्वन्तु ते मगलम् ।।७।।

यो गर्भावतरोत्सवो भगवता जन्माभिषेकोत्सवो,
यो जात परिनिष्क्रमेण विभवो य केवलज्ञानभाक् ।
य कैवल्यपरप्रवेशमहिमा सभावित स्वर्गिभि,
कल्याणानि च तानि पञ्च सतत कुर्वन्तु ते मगलम् ।।८।।

इत्थ श्री जिनमगलाष्टकमिद सौभाग्यसपत्पद,
कल्याणेषु महोत्सवेषु सुधियस्तीर्थंकराणा मुखात् ।
ये श्रृण्वन्ति पठन्ति तैश्च सुजनैर्धमार्थकामान्विता,
लक्ष्मीराश्रियते व्यपायरहिता निर्वाणलक्ष्मीरपि ।।९।।

## मंगल पञ्चक

गुणरत्नभूषा विगतदूषा सौम्यभावनिशाकरा
सद्वोध भानुविभा - विभाषितदिक्चंया विदषावरा
नि सीमसौख्यसमूह मण्डितयोगखण्डितरतिवरा
कुर्वन्तु मगलमत्र ते श्री वीरनाथ जिनेश्वरा ।।१।।

सद्ध्यानतीक्ष्ण - कृपाणधारा निहतकर्मकदम्बका,
देवेन्द्र वृन्दनरेन्द्रवन्द्या प्राप्तसुखनिकुरम्का
योगीन्द्र योगनिरूपणीया प्राप्तबोधकलापका
कुर्वन्तु मगलमत्र ते सिद्धा सदा सुखदायका ।।२।।

आचारपचकचरणचारणचुचव समताधरा
नानातपोभरहैतिहापितकर्मका मुखिताकरा
गुप्तित्रयीपरिशीलनादिविभूपिता वदतावरा
कुर्वन्तु मगलमत्र ते श्री सूरयो ऽजितशभरा ।।३।।
द्रव्यार्थभेदविभिन्नश्रुत भरपूर्णतत्त्वनिभालिनो
दुर्योगयोगनिरोधदक्षा मकलवरगुणशालिन
कर्तव्यदेशनतत्परा विज्ञानगौरवशालिन
कुर्वन्तु मगलमत्र ते गुरुदेवदीधितिमालिन ।।४।।
सयम समित्यावश्यका — परिहाणिगुप्तिविभूपिता
पचाक्षदान्तिसमुद्यता समतासुधापरिभूषिता
भूपृष्ठविष्टरसायिनो विविधर्द्धिवृन्द विभूषिता
कुर्वन्तु मगलमत्र ते मुनय सदा शमभूपिता ।।५।।

## अंगन्यास

मगलाष्टक के बाद शरीर की रक्षा और तत्तद् दिशाओ से आने वाले विघ्नो की निवृत्ति के लिए नीचे लिखे अनुसार अगन्यास करे। दोनो हाथो के अगुष्ठ से लेकर कनिष्ठिका पर्यन्त पाचो अगुलियो मे क्रम से अरहत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और साधु परमेष्ठी की स्थापना करे। जप मे वैठने वाले महानुभाव सर्वप्रथम दोनों हाथो के अगूठो को वरावरी से मिलाकर सामने करे, और—

**ॐ ह्रा णमो अरहताण ह्रा अगुष्टाभ्या नम** —इस मन्त्र का उच्चारण कर सिर झुकावे।

फिर दोनो हाथो की तर्जनियो (अगूठे के पास की अगुलियो) को वरावरी से मिलाकर सामने करे, और—

**ॐ ह्रीं णमो सिद्धाण ह्रीं तर्जनीभ्यां नम** —यह मन्त्र पढकर सिर झुकावे।

फिर वीच की दोनो अगुलियों को मिलाकर सामने करें, और—

**ॐ ह्रू णमो आइरीयाणं ह्रू मध्यामाभ्या नम** — यह मत्र पढ़कर सिर झुकावे।

फिर दोनो अनामिकाओ को सामने करे, और—

**ॐ ह्रौं णमो उवज्झायाण ह्रौं अनामिकाभ्या नम** —यह मन्त्र पढ़कर सिर झुकावे।

फिर दोनो छिगुरियो को मिलाकर सामने करे, और—

ॐ ह्रः णमो लोए सव्वसाहूण ह्रः कनिष्ठिकाभ्या नम —यह मन्त्र पढ़कर सिर झुकावे।

फिर दोनो हथेलियों का बराबर सामने फैलाकर—ॐ ह्रा ह्रीं ह्रू ह्रौ ह्र करतलाभ्या नम —यह मन्त्र पढ़कर सिर झुकावे।

फिर दोनो करपृष्ठों को बराबर सामने फैलाकर—ॐ ह्रा ह्रीं ह्रू ह्रौ, ह्र करपृष्ठाभ्या नम —यह मन्त्र पढकर सिर झुकावे।

ॐ ह्रा णमो अरहताण ह्रा मम शीर्ष रक्ष रक्ष स्वाहा—यह मन्त्र पढ़कर सिर का स्पर्श करे।

ॐ ह्र णमो आइरीयाण मम हृदय रक्ष रक्ष स्वाहा—यह मत्र पढकर हृदय का स्पर्श करे।

ॐ ह्रौं णमो उवज्झायाण ह्रौं मम नाभि रक्ष रक्ष स्वाहा—यह मन्त्र पढकर नाभि का स्पर्श करे।

ॐ ह्र. णमो लोए सव्व साहूण ह्र मम पादौ रक्ष रक्ष स्वाहा—यह मत्र पढ़कर पैरो का स्पर्श करे।

ॐ ह्रां णमो अरहताण ह्रा पूर्वदिश आगतविघ्नान् निवारय निवारय मा रक्ष रक्ष स्वाहा—यह मन्त्र पढ़कर पूर्व दिशा मे पुष्प अथवा पीली सरसो फेंके।

ॐ ह्रीं णमो सिद्धाण ह्रीं दक्षिणदिश आगतविघ्नान् निवारय निवारय मा रक्ष रक्ष स्वाहा—यह मन्त्र पढकर दक्षिण दिशा मे पुष्प अथवा पीली सरसो फेंके।

ॐ ह्र णमो लोए सव्वसाहूण ह्र सर्वदिग्भ्य. आगतविघ्नान् निवारय निवारय मा रक्ष रक्ष स्वाहा—यह मन्त्र पढ़कर दशो दिशाओ मे पुष्प या पीली सरसो फेंके।

ॐ ह्रा णमो अरहताण ह्रा मा रक्ष रक्ष स्वाहा—यह मन्त्र पढ़कर अपने शरीर का स्पर्श करे।

ॐ ह्रीं णमो सिद्धाण ह्रीं मम वस्त्र रक्ष रक्ष स्वाहा—यह मन्त्र पढ़कर अपने वस्त्रों का स्पर्श करे।

ॐ ह्रीं णमो आइरीयाण ह्रू मम पूजा रक्ष रक्ष स्वाहा—यह मन्त्र पढ़कर अपने खडे होने की जगह की ओर देखे।

ॐ ह्रीं णमो लोए सव्वसाहूण ह्रीं सर्व जगत् रक्ष रक्ष स्वाहा—यह मन्त्र पढ़कर चुल्लू मे जल लेकर सब ओर फेंके।

क्षा क्षीं क्षू क्षौ क्ष· सर्वदिशासु, ह्रा ह्रीं ह्र ह्रौ ह्र सर्वदिशासु ओ ह्रीं अमृते अमृतोद्भवे अमृतवर्षिणी अमृत स्रावय स स ब्लीं ब्लीं ब्लू ब्लू द्रा द्रा द्रीं द्रीं

द्रावय द्रावय ठ ठ ह्रीं स्वाहा—इस मन्त्र से चुल्लु के जल को मन्त्र कर अपने सिर पर सींचे।

तदनन्तर प्रतिष्ठाचार्य—ॐ नमोऽर्हते सर्व रक्ष रक्ष हू फट् स्वाहा—इस मन्त्र से पुष्प अथवा पीली सरसों को सात बार मन्त्र पढकर परिचारकों के सिर पर डाले।

तत्पश्चात् 'ॐ हू फट् किरिट घातय घातय परिविघ्नान् स्फोटय स्फोटय सहस्रखण्डान् कुरु कुरु परमुद्रा छिन्द छिन्द परमन्त्रान् भिन्द भिन्द वा वा हुं फट् स्वाहा'—इस मन्त्र से पुष्प अथवा पीली सरसों को मंत्रित कर नव दिशाओ मे फेके।

तदनन्तर प्रतिष्ठाचार्य—

'ॐ नमोऽर्हते सर्व रक्ष हुं फट् स्वाहा'—यह मन्त्र पढकर जप करने वाले महाशयो के दाहिने मणिवन्ध (कलाइ) मे रक्षासूत्र बाधे।

तदनन्तर निम्नोक्त श्लोक पढकर जप करने वाले अपने ललाट पर केशर का तिलक लगावे—

मगल भगवान् वीरो मगल गोतमो गणी ।
मगल कुन्दकुन्दाद्यो जेनधर्मोऽस्तु मगलम् ।।

तत्पश्चात 'ॐ नम परमशान्ताय शान्तिकराय पवित्रीकरणायाह रत्नत्रयस्वरूप यज्ञोपवीत दधामि मम गात्र पवित्र भवतु अर्हं नम स्वाहा'—इस मत्र का सबसे उच्चारण कराकर यज्ञोपवीत धारण करावे।

इसके बाद जप करने वाले महाशय अपने अपने आसनो पर बैठ जावे और यन्त्र के सामने बैठने वाला पृष्ठ १४ पर दी गई पञ्च परमेष्ठी पूजन करे।

## इन्द्र प्रतिष्ठा

**इन्द्रों को निर्देश —**

(१) नियमित रूप से विधान मे अन्त तक सम्मिलित रहे।
(२) स्वस्थ हो।
(३) विकलाग न हो।
(४) हीन आचरण न हो।
(५) विधान के अन्त तक सयम से रहे।
(६) गृहस्थोचित शुद्ध भोजन करे।
(७) विधान पर्यन्त व्यापार की चिंता से मुक्त रहे।

यदि इनकी पत्नी इन्द्राणी बनना चाहती है तो उसमे भी उक्त विशेषताए

होनी आवश्यक हैं। साथ ही छह माह से अधिक गर्भवती न हो, अन्यथा विधि-विधान से आकुलता हो सकती है। इन्द्र-इन्द्राणियो को उत्तम पीत वस्त्र धारण करावे, मुकुट बाँधे तथा निम्नलिखित मन्त्र द्वारा रक्षासूत्र बाँधे।

**'ॐ नमोऽर्हते सर्व रक्ष हूँ फट् स्वाहा।'**

फिर निम्नलिखित मन्त्र द्वारा अमृत स्नान करावे।

**'ॐ अमृते अमृतोद्भवे अमृतवर्षिणि अमृत स्रावय स्रावय स स क्लीं क्लीं ब्लूं ब्लूं द्रां द्रां द्रीं द्रीं द्रावय द्रावय ह स क्ष्वीं क्ष्वीं ह स स्वाहा'।**

(उक्त मन्त्र को पढ़कर प्रतिष्ठाचार्य इन्द्र-इन्द्राणियो पर जल के छीटे डाले।)

तदनन्तर चन्दन, मुकुट, माला, केयूर, हार, कुण्डल आदि उपलब्ध आभूषणो को एक थाली मे रखकर मण्डल के सामने रखे और प्रतिष्ठाचार्य निम्नलिखित मन्त्र बोलकर उन पर पुष्प तथा पीली सरसो डाले।

**ॐ ह्रां णमो अरहंताणं ॐ ह्रीं णमो सिद्धाणं ओं ह्रूँ णमो आइरीयाणं ॐ ह्रौं णमो उवज्झायाणं ॐ ह्रः णमो लोए सव्वसाहूणं इन्द्र-इन्द्राण्योराभूषणानि पवित्राणि कुरु कुरु स्वाहा।**

उक्त मन्त्र से शुद्ध किये हुए चन्दन आदि को क्रम से निम्नलिखित मन्त्र बुलवाकर धारण करावे।

पात्रेऽर्पित चन्दनमौषधीश शुभ्र सुगन्धाहृतचञ्चरीकम् ।
स्थाने नवाके तिलकाय चर्च्य न केवल देहविकारहेतो ।।

**ॐ ह्रां ह्रीं ह्रौं ह्रूं ह्रौं ह्रः मम सर्वांगशुद्धि कुरु कुरु स्वाहा ।**

(उक्त श्लोक और मन्त्र बोलकर ललाट, मस्तक, ग्रीवा, हृदय, दोनो भुजाएँ, प्रकोष्ठ, नाभि और पृष्ठ भाग मे नौ तिलक लगावे)

जिनांघिभूमिस्फुरिता स्रज मे स्वयवर यज्ञविधानपत्नी ।
करोतु यत्नादचलत्वहेतोरितीव मालामुररीकरोमि ।।

(यह पढ़कर माला पहिनावे)

धौतान्तरीय विधुकान्तिसूत्रै सद्ग्रन्थित धौतनवीनशुद्धम् ।
नग्नत्वलब्धिर्न भवेच्च यावत् सधार्यते भूषणमूरुभूम्या ।।

(यह पढ़कर अधोवस्त्र का स्पर्श करावे)

सव्यानमञ्चद्दशया विभान्तमखण्डधौताभिनव मृदुत्वम् ।
सधार्यते पीत-सिताशुवर्णमशोपरिष्टाद्धृतभूषणाकम् ।।

(यह पढकर दुपट्टे का स्पर्श करावे।)

शीर्षण्यशुम्भन्मुकुट त्रिलोकीहर्षाप्तराज्यस्य च पट्टबन्धम् ।
दधामि पापोर्मिकुलप्रहन्तृ रत्नाढ्यमालाभिरुदञ्चितागम् ।।

**अथ पौर्वाह्णकदेववन्दनायां पूर्वाचार्यानुक्रमेण सकलकर्म-क्षयार्थं भावपूजास्तववन्दनासमेतं श्रीपञ्चमहागुरुभक्तिकायोत्सर्गं करोम्यहम्।**

(यहाँ पर नौ बार णमोकार मन्त्र पढे)

या कृत्रिमास्तदितरा प्रतिमा जिनस्य
संस्नापयन्ति पुरुहूतमुखादयस्ता ।
सद्भावलब्धिसमयादिनिमित्तयोगा-
त्तत्रैवमुज्ज्वलधिया कुसुमं क्षिपामि ।।२।।

(यह पढ़कर पुष्पाञ्जलि क्षेपण करके अभिषेक की प्रतिज्ञा करे)

**इति अभिषेक प्रतिज्ञायै पुष्पांजलिं क्षिपामि।**

श्रीपीठक्लृप्ते विशदाक्षतौघै
श्रीप्रस्तरे पूर्णशशाङ्ककल्पे ।
श्रीवर्तके चन्द्रमसीति वार्तां
सत्यापयन्तीं श्रियमालिखामि ।।३।।

**ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं श्रीलेखनं करोमि।**

(यह पढ़कर अभिषेक की थाली मे केशर से श्री लिखे)

कनकादिनिभं कम्रं पावनं पुण्यकारणम् ।
स्थापयामि परं पीठं जिनस्नपनाय भक्तितः ।।४।।

**ॐ ह्रीं श्रीपीठस्थापनं करोमि ।**

(यह पढ़कर सिंहासन स्थापित करे)

भृङ्गारचामरसुदर्पणपीठकुम्भ-
तालध्वजातपनिवारकभूषिताग्रे ।
वर्धस्व नन्द जय पाठपदावलीभिः
सिंहासने जिनभवन्तमहं श्रयामि ।।५।।

**ॐ ह्रीं श्रीधर्मतीर्थाधिनाथ ! भगवन्निह पाण्डुकशिलापीठे सिंहासने तिष्ठ तिष्ठ।**

(यह पढ़कर प्रतिमा विराजमान करे)

श्रीतीर्थकृत्स्नपनवर्यविधौ सुरेन्द्रः
क्षीराब्धिवारिभिरपूरयदर्थकुम्भान् ।
ताँस्तादृशानिव विभाव्य यथार्हणीयान्
संस्थापये कुसुमचन्दनभूषिताग्रे ।।६।।

(यह पढ़कर चारों कोनो मे चार कलश रखे)

आनन्दनिभरसुरप्रमदादिगाने
वादित्रपूरजयशब्दकलशप्रशन्तै ।
उद्गीयमानजगतीपतिकीतिमेना
पीठस्थली वसुविधाचनयोल्लसामि ।।७।।

**ॐ ह्रीं स्नपनपीठस्थिताय जिनाणर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।**

(यह पढ़कर अर्घ्य चढावे वादित्र नाद करावें तथा जय-जय शब्द का उच्चारण करें)

कमप्रबन्धनिगडैरपि हीनताप्त
ज्ञात्वापि भक्तिवशत परमादिदेवम् ।
त्वा स्वीयकल्मषगणोन्मथनाय देव
शुद्धोदकैरभिनयामि नयार्थतत्त्वम् ।।८।।

**ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं ऐं अर्हं व म ह स त प व व ह ह स स त त प प झ झ क्ष्वीं क्ष्वीं क्ष्वीं क्ष्वीं द्रा द्रा द्रीं द्रीं द्रावय द्रावय नमोऽर्हते भगवते श्रीमते पवित्रतरजलेन जिनमभिषेचयामि स्वाहा।**

(यह पढ़कर चार कलशों से अभिषेक करें)

दूरावनम्र सुरनाथ किरीट कोटी
सलग्न रत्न किरणच्छवि धूसरांघ्रि ।
प्रस्वेद तापमल मुक्तमपि प्रकृष्टै-
भक्त्या जलैजिनपति बहुधाभिषिचे ।।

**ॐ ह्रीं श्रीमन्त भगवन्त कृपालसन्त वृषभादिमहावीरपर्यन्त चतुर्विंशति तीर्थंकरपरमदेव आद्यानामापे जम्बूद्वीपे भरतक्षेत्रे आर्यखडे नाम्नि नगरे मासानामुत्तमे मासे मासे पक्षे शुभ दिने मुन्यार्यिकाश्रावकश्राविकाणा सकलकर्मक्षयार्थं जलेनाभिषिचेयाम ।**

**श्री पच परमेष्ठी पूजा**

अरहत सिद्ध आचार्य नमन, हे उपाध्याय हे साधु नमन ।
जय पच परम परमेष्ठी जय, भवसागर-तारणहार नमन।।
मन-वच-काया पूर्वक करता हूँ, शुद्ध हृदय से आह्वानन ।
मम हृदय विराजो तिष्ठ तिष्ठ, सन्निकट होहु मेरे भगवन।।

निज आत्मतत्त्व की प्राप्ति हेतु, ले अष्ट द्रव्य करता पूजन ।
तुम चरणो की पूजन से प्रभु, निज सिद्ध रूप का हो दर्शन ।।

**ॐ ह्रीं श्री अरहत-सिद्ध-आचार्य-उपाध्याय-सर्वसाधुपचपरमेष्ठिन. ! अवतर अवतर सवौषट् आवाह्ननम् । अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ ठ स्थापनम् । मम सन्निहितो भव-भव वषट् सन्निधिकरणम् ।**

मैं तो अनादि से रोगी हूँ, उपचार कराने आया हूँ ।
तुम सम उज्ज्वलता पाने को, उज्ज्वल जल भरकर लाया हूँ ।।
मैं जन्म-जरा-मृतु नाश करूँ, ऐसी दो शक्ति हृदय स्वामी ।
हे पच परम परमेष्ठी प्रभु, भव-दुख मेटो अन्तर्यामी ।।

**ॐ ह्रीं श्री पचपरमेष्ठिभ्यो जन्म-जरा-मृत्यु विनाशनाय जलम् ।**

ससार ताप मे जल-जल कर, मैने अगणित दु ख पाये है ।
निज शान्त स्वभाव नही भाया, पर के ही गीत सुहाए हैं ।।
शीतल चदन है भेंट तुम्हे, ससार ताप नाशो स्वामी ।
हे पच परम परमेष्ठी प्रभु, भव-दुख मेटो अन्तर्यामी ।।

**ॐ ह्रीं श्री पचपरमेष्ठिभ्यो ससारतापविनाशनाय चन्दनम् ।**

दु खमय अथाह भवसागर मे, मेरी यह नौका भटक रही ।
शुभ-अशुभ भाव की भँवरो मे, चैतन्य शक्ति निज अटक रही ।।
तन्दुल है धवल तुम्हे अर्पित, अक्षयपद प्राप्त करूँ स्वामी ।
हे पच परम परमेष्ठी प्रभु, भव-दुख मेटो अन्तर्यामी ।।

**ॐ ह्री श्री पचपरमेष्ठिभ्यो अक्षयपदप्राप्तयेअक्षतम् ।**

मैं काम व्यथा से घायल हूँ, सुख की न मिली किञ्चित् छाया ।
चरणो मे पुष्प चढ़ाता हूँ, तुम को पाकर मन हर्षाया ।।
मैं काम भाव विध्वस करूँ, ऐसा दो शील हृदय स्वामी ।
हे पच परम परमेष्ठी प्रभु, भव-दुख मेटो अन्तर्यामी ।।

**ॐ ह्रीं श्री पचपरमेष्ठिभ्यो कामबाणविध्वसनाय पुष्पम् ।**

मैं क्षुधा रोग से व्याकुल हूँ, चारो गति मे भरमाया हूँ ।
जग के सारे पदार्थ पाकर भी, तृप्त नही हो पाया हूँ ।।
नैवेद्य समर्पित करता हूँ, यह क्षुधा रोग मेटो स्वामी ।
हे पच परम परमेष्ठी प्रभु, भव-दुख मेटो अन्तर्यामी ।।

**ॐ ह्रीं चतु कोणेषु चतु कलशस्थापन करोमि।**

**ॐ ह्रीं श्री पचपरमेष्ठिभ्यो क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यम् ।**

मोहान्ध महा अज्ञानी में, निज को पर का कर्त्ता माना ।
मिथ्यातम के कारण मैंने, निज आत्मस्वरूप न पहिचाना ।।
मैं दीप समर्पण करता हूँ, मोहान्धकार क्षय हो स्वामी ।
हे पच परम परमेष्ठी प्रभु, भव-दुख मेटो अन्तर्यामी ।।

**ॐ ह्रीं श्री पचपरमेष्ठिभ्यो मोहान्धकारविनाशनाय दीपम् ।**

कर्मों की ज्वाला धधक रही, ससार बढ़ रहा है प्रतिपल ।
सवर से आस्रव को रोकूँ, निर्जरा सुरभि महके पल-पल ।।
मै धूप चढ़ाकर अब आठो, कर्मो का हनन करूँ स्वामी ।
हे पच परम परमेष्ठी प्रभु, भव-दुख मेटो अन्तर्यामी ।।

**ॐ ह्रीं श्री पचपरमेष्ठिभ्यो अष्टकर्मदहनाय धूपम् ।**

निज आत्मतत्त्व का मनन करूँ, चिंतवन करूँ निज चेतन का ।
दो श्रद्धा-ज्ञान-चरित्र श्रेष्ठ, सच्चा पथ मोक्ष निकेतन का ।।
उत्तम फल चरण चढ़ाता हूँ, निर्वाण महा फल हो स्वामी ।
हे पच परम परमेष्ठी प्रभु, भव-दुख मेटो अन्तर्यामी ।।

**ॐ ह्रीं श्री पचपरमेष्ठिभ्यो मोक्षफलप्राप्तये फलम् ।**

जल चन्दन अक्षत पुष्प दीप, नैवेद्य धूप फल लाया हूँ ।
अब तक के संचित कर्मों का, मैं पुञ्ज जलाने आया हूँ ।।
यह अर्घ समर्पित करता हूँ, अविचल अनर्घ्य पद दो स्वामी ।
हे पच परम परमेष्ठी प्रभु, भव-दुख मेटो अन्तर्यामी ।।

**ॐ ह्रीं श्री पचपरमेष्ठिभ्यो अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यम् ।**

## सस्कृत अर्घ्य

अनादिसन्तानभवान् जिनेन्द्रान् अर्हत्पदेष्टानुपदिष्टधर्मान् ।
द्वेधाश्रियालिगतपादपद्मान् यजामि भक्त्या प्रकृतिप्रसक्त्यै ।। १ ।।

**ॐ ह्रीं अनन्तचतुष्टयसमवसरणलक्ष्मी विभ्रतेऽर्हत्परमेष्ठिनेऽर्घ्यं ।**

कर्माष्टनाशाच्युतभावकर्मोद्धतीन् निजात्मस्वविलासभूपान ।
सिद्धानन्तांस्त्रिक्कालमध्ये गीतान् यजामीष्टविधिप्रसक्त्यै ।। २ ।।

**ॐ ह्रीं अष्टकर्मकाष्ठगण भस्मीकुर्वते सिद्धपरमेष्ठिनेऽर्घ्यं ।**

ये पञ्चधाचारपरायणानामग्रे सरादक्षिणशिक्षिकासु ।
प्रमाणनिर्णीतपदार्थसार्थानाचार्यवर्यान् परिपूजयामि ।। ३ ।।

**ॐ ह्री पञ्चाचारपरायणाचार्यपरमेष्ठिनेऽर्घ्यं .।**

अर्थश्रुत सत्यविवोधनेन द्रव्यश्रुत ग्रन्थविदर्भणेन ।
येऽध्यापयन्ति प्रवरानुभावास्तेऽध्यापका मेऽर्हणया दुहन्तु।। ४।।

**ॐ ह्रीं द्वादशागपठनपाठनोद्यतायोपाध्यायपरमेष्ठिनेऽर्घ्यं. ।**

द्विधा तपोभावनया प्रवीणान् स्वकर्मभूवीध्रविखण्डनेषु ।
विविक्तशय्यासनहर्म्यपीठ स्थितान् तपस्विप्रवरान् यजामि।। ५।।

**ॐ ह्री त्रयोदशप्रकारचारित्राराधकसाधुपरमेष्ठिभ्योऽर्घ्यं ।**

अन्र्हमगलमर्चे सुरनरविद्याधरैकपूज्यपदम् ।
तोयप्रभृतिभिरर्घ्यैर्विनीतमूर्धा शिवाप्तये नित्यम्।। ६।।

**ॐ ह्रीं अर्हन्मगलायार्घ्यम् ।**

ध्रौव्योत्पादविनाशनरूपाखिलवस्तुवोधनार्थकरम् ।
सिद्ध मगलमिति वा मत्वाच चाष्टविधवस्तुभि ।। ७।।

**ॐ ह्रीं सिद्धमगलायार्घ्यं ।**

यद्दर्शनकृतविभवाद् रोगोपद्रवगणा मृग इव मृगेन्द्रात् ।
दूर भजन्ति देश साधुभ्योऽर्घ्यंते विधिना।। ८।।

**ॐ ह्रीं साधुमगलायार्घ्यं ।**

केवलिमुखावगतया वाण्या निर्दिष्टभेदधर्मगणम् ।
मत्वा भवसिन्धुतरी प्रयजे तन्मगल शुद्धयै।। ९।।

**ॐ ह्रीं केवलिप्रज्ञप्तधर्मायार्घ्यं ।**

लोकोत्तममथ जिनराट्पदाब्जसेवनयामितदोषविलयाय ।
शक्त मत्वा घृतजलगन्धैरर्चे समीहित प्रभवै ।।१०।।

**ॐ ह्रीं अर्हल्लोकोत्तमायार्घ्यं .।**

सिद्धाश्च्युतदोषमला लोकाग्र प्राप्य शिवसुख व्रजिता ।
उत्तमपथगा लोके तानच वशविधार्चनया।। ११।।

**ॐ ह्रीं सिद्धलोकोत्तमायार्घ्यं ।**

इन्द्रनरेन्द्रसुरेन्द्रैरर्थिततपसा व्रतैषिणा सुधियाम् ।
उत्तममध्वानम सावर्चेऽह सलिलगन्धमुखै ।।१२।।

**ॐ ह्रीं साधुलोकोत्तमायार्घ्यं ।**

रागपिशाचविमर्दनमत्र भव धैर्यधारिणामतुलम् ।
उत्तममपगतकामो वृषमर्चे शुचितर कुसुमै ।।१३।।

**ॐ ह्रीं केवलिप्रज्ञप्तधर्मायार्घ्यं ।**

अर्हच्छरणमथार्चेनन्तजनुष्यपि न जातु सम्प्राप्तम् ।
नर्तनगानादिविधि मुद्दिश्याष्टकर्मणा शान्त्यै ।।१४।।

**ॐ ह्रीं अर्हच्छरणायार्घ्यं ।**

निर्व्याबाधगुणादिकप्रागय शरण ममेतच्चिदनन्तम् ।
सिद्धानाममृताना भूत्यै पूजेयमशुभहान्यर्थम् ।।१५।।

**ॐ ह्रीं सिद्धशरणायार्घ्यं ।**

चिदचिद्भेद शरण लौकिकमाप्य प्रयोजनातीतम् ।
त्यक्त्वा साधुजनाना शरण भूत्यै यजामि परमार्थम् ।।१६।।

**ॐ ह्रीं साधुशरणायार्घ्यं ।**

केवलिनाथ मुखोद्गतधर्म प्राणिसुखहितार्थमुद्दिष्ट ।
तत्प्राप्त्यै तद्यजन कुर्वे मर्खविघ्ननाशाय ।।१७।।

**ॐ ह्रीं केवलिप्रज्ञप्तधर्मशरणायार्घ्यं ।**

ससारदु खहनने निपुण जनाना नाद्यन्तचक्रमिति सप्तदशप्रमाणम् ।
सपूजये विविधभक्तिभरावनम्र शान्तिप्रद भुवनमुख्यपदार्थसार्थै ।।१८।।

**ओं ह्रीं अर्हदादिसप्तदशमन्त्रेभ्य समुदायार्घ्यं ।**

**जयमाला**

जय वीतराग सर्वज्ञ प्रभो, निज ध्यान लीन गुणमय अपार ।
अष्टादश दोष रहित जिनवर, अर्हंत देव को नमस्कार ।।

अविकल अविकारी अविनाशी, निजरूप निरजन निराकार ।
जय अजर अमर हे मुक्तिकत, भगवत सिद्ध को नमस्कार ।।

छत्तीस सुगुण से तुम मण्डित, निश्चय रत्नत्रय हृदय धार ।
हे मुक्तिवधू के अनुरागी, आचार्य सुगुरु को नमस्कार ।।

एकादश अग पूर्व चौदह के, पाठी गुण पच्चीस धार ।
बाह्यान्तर मुनि मुद्रा महान, श्री उपाध्याय को नमस्कार ।।

व्रत समिति गुप्ति चारित्र धर्म, वैराग्य भावना हृदय धार ।
हे द्रव्य-भाव सयममय मुनिवर, सर्व साधु को नमस्कार ।।

बहु पुण्य सयोग मिला नरतन, जिनश्रुत जिनदेव चरण दर्शन ।
हो सम्यग्दर्शन प्राप्त मुझे, तो सफल बने मानव जीवन ।।
निज-पर का भेद जानकर मैं, निज को ही निज मे लीन करूँ ।
अब भेदज्ञान के द्वारा मैं, निज आत्म स्वय स्वाधीन करूँ ।।

निज में रत्नत्रय धारण कर, निज परिणति को ही पहचानूँ ।
पर-परिणति से हो विमुख सदा, निज ज्ञानतत्त्व को ही जानूँ ।।
जब ज्ञान-ज्ञेय-ज्ञाता विकल्प तज, शुक्लध्यान मैं ध्याऊँगा ।
तब चार घातिया क्षय करके, अर्हंत महापद पाऊँगा ।।
है निश्चित सिद्ध स्वपद मेरा, हे प्रभु! कब इसको पाऊँगा ।
सम्यक् पूजा फल पाने को, अब निजस्वभाव में आऊँगा ।।
अपने स्वरूप की प्राप्ति हेतु, हे प्रभु! मैंने की है पूजन ।
तब तक चरणों में ध्यान रहे, जब तक न प्राप्त हो मुक्ति सदन ।।

ॐ ह्रीं श्री अर्हंत-सिद्ध-आचार्य-उपाध्याय सर्वसाधुपंचपरमेष्ठिभ्यो महार्घ्यम् .

हे मंगल रूप अमंगल हर, मंगलमय मंगल गान करूँ ।
मंगल में प्रथम श्रेष्ठ मंगल, नवकार मन्त्र का ध्यान करूँ ।।

(पुष्पाञ्जलिं क्षिपामि)

## संकल्प

पूजा के बाद प्रतिष्ठाचार्य जप करने वालों के हाथ में हल्दी, सुपारी, सरसों तथा जल देकर निम्नलिखित संकल्प पढ़वावें—

"ॐ जम्बूद्वीपे भरतक्षेत्रे आर्यखण्डे देशे .प्रान्ते नगरे , ऋतौ मासे तिथौ संवत्सरे जैनमन्दिरे . कार्यस्य निर्विघ्नसमाप्त्यर्थं , इति मन्त्रस्य इति प्रमितस्य जापस्य संकल्पं कुर्मः, निर्विघ्न समाप्तिर्भवतु अर्हं नमः स्वाहा"।

इस मन्त्र पढ़कर हाथ में लिया हुआ सामान अथवा जल सामने चढ़ा दें।

## जाप के मन्त्र

प्रतिष्ठाचार्य सबके मुख से मन्त्र का उच्चारण सुनकर, यदि अशुद्ध हो तो शुद्ध करा दें। जप करने वाले ९ बार णमोकार मन्त्र पढ़कर, निश्चित मन्त्र का जाप शुरू कर दें।

(१) ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अ सि आ उ सा सर्वशान्ति कुरु कुरु स्वाहा।

अथवा

(२) 'ॐ ह्रीं अर्हं अ सि आ उ सा सर्वशान्ति कुरु कुरु स्वाहा'।

## विधान की समापन विधि

मण्डप मे वेदी के सन्मुख चौकोर, गोल और त्रिकोण ऐसे थाली मे चन्दन से स्वस्तिक व ॐ बनावे। समापन विधि मे वैठने वालो की सख्या अधिक हो तो अलग से थाली रख लेना चाहिये। प्रारम्भ मे सव लोग अपने स्थान पर खडे होकर मगलाष्टक पढते हुए पुष्प क्षेपण करे।

तदनन्तर **'ॐ ह्रीं क्ष्वीं भू स्वाहा'**—यह मन्त्र पढकर भूमि मे पुष्पक्षेपण करे।

**ॐ ह्रीं मेघकुमार धरा प्रक्षालय प्रक्षालय अ ह स त प स्व झ य क्ष फट् स्वाहा'**—यह मन्त्र पढ़कर भूमि पर जल सीचे।

**'ॐ ह्रीं अर्हं क्ष व व श्री पीठस्थापन करोमीति स्वाहा'**— यह पढकर पश्चिम मे पीठ स्थापन करे।

**'ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं ऐ अर्हं जगता सर्वशान्ति कुर्वन्तु श्रीपीठयन्त्र स्थापन करोमीति स्वाहा'**—यह पढ़कर पीठ पर विनायक यन्त्र विराजमान करे। तदनन्तर नीचे लिखे मन्त्रो से यन्त्र की पूजा करे, व अर्घ चढ़ावे।

निम्न मन्त्र पढकर धर्म चक्र को अर्घ दे।

**ॐ ह्रीं अर्हं नम परमेष्ठिभ्य स्वाहा।**
**ॐ ह्रीं अर्हं नम परमात्मेभ्य स्वाहा।**
**ॐ ह्रीं अर्हं नमोऽनादिनिधनेभ्य स्वाहा।**
**ॐ ह्रीं अर्हं नमो नृसुरासुरपूजितेभ्य स्वाहा।**
**ॐ ह्रीं अर्हं नमोऽनन्तदर्शनेभ्य स्वाहा।**
**ॐ ह्रीं अर्हं नमोऽनन्तवीर्येभ्य स्वाहा।**
**ॐ ह्रीं अर्हं नमोऽनन्तसुखेभ्य स्वाहा।**

**'ॐ ह्रीं धर्मचक्रायाप्रतिहततेजसे स्वाहा'**—यह पढ़कर धर्मचक्र के लिये अर्घ चढ़ावे।

निम्न मन्त्र पढ़कर छत्रत्रय को अर्घ देवे।

**'ॐ ह्रीं श्वेतछत्रत्रयश्रिये स्वाहा'।**

निम्न मन्त्र पढ़कर सरस्वती का आवाह्न करे।

**'ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं ऐं अर्हं सौ ह्रौं सर्वशास्त्रप्रकाशिनि वद वद वाग्वादिनि अवतर अवतर, तिष्ठ तिष्ठ सन्निहिता भव भव वषट्'।**

निम्न मन्त्र पढ़कर सरस्वती-जिनवाणी को अर्घ्य देवे।

**ॐ ह्रीं जिनमुखोद्भूतस्याद्वादनयगर्भितद्वादशांगश्रुतज्ञानार्घं निर्वपामीति स्वाहा।**

निम्न मन्त्र पढ़कर निर्ग्रन्थ गुरु का आवाह्न करे।

**ॐ ह्रीं सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रादिगुणविराजमानाचार्योपाध्याय-सर्वसाधुभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।**

निम्न मन्त्र पढ़कर गुरु को अर्घ्यं चढ़ावे।

**ॐ ह्रीं स्वस्तिविधानाय पुण्याहवाचनार्थं च कलश स्थापयामीति स्वाहा।**

निम्न मन्त्र पढ़कर चावलो पर जल से भरा हुआ एव श्रीफल आदि से सुशोभित कलश स्थापित करे।

**ॐ ह्रीं ह्रौं ह्रू ह्रौं ह्र नमोऽर्हते भगवते पद्ममहापद्मतिगिंच्छ-केसरिपुण्डरीकमहापुण्डरीकगगासिन्धुराहिद्रोहि-तास्याहरिद्धरिकान्तासीता-सीतोदानारीनरकान्तासुवर्णरूप्यकूलारक्ता रक्तोदापयोधिशुद्धजलसुवर्णघट-प्रक्षालितनवरत्नगन्धाक्षतपुष्पोर्जिता-मादक पवित्र कुरु कुरु झ झ झौं झौं व व म मं ह ह स स त त प प द्रा द्रा द्रीं द्रीं ह स स्वाहा।**

उक्त मन्त्र पढ़कर कलश पर थोडा प्रासुक जल डाले।

तदनन्तर निम्न मन्त्र को बोलकर क्रमश जल आदि आठ द्रव्य चढ़ावे –

**ॐ ह्रीं नीरजसे नम (जलम)**
**ॐ ह्रीं शीलगन्धाय नम (चन्दनम्)**
**ॐ ह्रीं अक्षताय नम (अक्षतम्)**
**ॐ ह्रीं विमलाय नम (पुष्पम्)**
**ॐ ह्रीं दर्पमथनाय नम (नैवेद्यम्)**
**ॐ ह्रीं ज्ञानद्योतनाय नम (दीपम्)**
**ॐ ह्रीं श्रुतधूपाय नम (धूपम्)**
**ॐ ह्रीं अभीष्टफलदाय नम (फलम्)**
**ॐ ह्रीं परमसिद्धाय नम (अर्घ्यम्)**

तदनन्तर निम्नलिखित मत्रो को पढ़ते हुये पुष्पो का क्षेपण करे –

**ॐ ह्रीं अर्हद्भ्य स्वाहा। ॐ ह्रीं सिद्धेभ्य स्वाहा। ॐ ह्रीं सूरिभ्य स्वाहा। ॐ ह्रीं पाठकेभ्य स्वाहा। ॐ ह्रीं साधुभ्य स्वाहा। ॐ ह्रीं जिनधर्मेभ्य स्वाहा। ॐ ह्रीं जिनागमेभ्य स्वाहा। ॐ ह्रीं जिनबिम्बेभ्य स्वाहा। ॐ ह्रीं जिन चैत्यालेभ्य स्वाहा। ॐ ह्रीं सम्यक्चारित्राय स्वाहा।**

(उपरोक्त प्रत्येक मन्त्र के बाद 'स्वाहा' शब्द का उच्चारण स्पष्ट तथा

प्रत्येक मन्त्र पर अर्घ्य या पुष्प मंडित (चबूतरे) पर थाली रखकर उसमें चढावे।)

## पीठिकामन्त्रा

ॐ सत्यजाताय नम स्वाहा। ॐ अर्हज्जाताय नम स्वाहा। ॐ अनुपमजाताय नम स्वाहा। ॐ स्वप्रधानाय नम स्वाहा। ॐ अचलाय नम स्वाहा। ॐ अक्षयाय नम स्वाहा। ॐ अव्याबाधाय नम स्वाहा। ॐ अनन्तज्ञानाय नम स्वाहा। ॐ अनन्तदर्शनाय नम स्वाहा। ॐ अनन्तवीर्याय नम स्वाहा। ॐ अनन्तसुखाय नम स्वाहा। ॐ नीरजसे नम स्वाहा। ॐ निर्मलाय नम स्वाहा। ॐ अच्छेद्याय नम स्वाहा। ॐ अभेद्याय नम स्वाहा। ॐ अजराय नम स्वाहा। ॐ अमराय नम स्वाहा। ॐ अप्रमेयाय नम स्वाहा। ॐ अगर्भवासाय नम स्वाहा। ॐ अक्षोभाय नम स्वाहा। ॐ अविलीनाय नम स्वाहा। ॐ परमधनाय नम स्वाहा। ॐ परमकाष्ठयोगरूपाय नम स्वाहा। ॐ लोकाग्रनिवासिने नमो नम स्वाहा। ॐ परमसिद्धेभ्यो नम स्वाहा। ॐ अर्हत्सिद्धेभ्यो नम स्वाहा। ॐ ह्री केवलिसिद्धेभ्यो नमो नम स्वाहा। ॐ अन्त कृतसिद्धेभ्यो नमो नम स्वाहा। ॐ परम्परासिद्धेभ्यो नमो नम स्वाहा। ॐ अनादि परम्परा-सिद्धेभ्यो नम स्वाहा। ॐ अनाद्यनुपमसिद्धेभ्यो नम स्वाहा। ॐ सम्यग्दृष्टे आसन्नभव्यनिर्वाणपूजार्ह अग्नीन्द्राय स्वाहा।

सेवाफल षट्परमस्थान भवतु, अपमृत्युविनाशन भवतु, समाधिमरण भवतु स्वाहा।

यह काम्यमन्त्र पढकर प्रतिष्ठाचार्य इन्द्रो-इन्द्राणियो पर पुष्प फेंके अथवा जल के छीटे देवे।

## जातिमन्त्रा

ॐ सत्यजन्मन शरण प्रपद्ये स्वाहा। ॐ अर्हज्जण्मन शरण प्रपद्ये स्वाहा। ॐ अर्हन्मातु शरण प्रपद्ये स्वाहा। ॐ अर्हत्सुतस्य शरण स्वाहा। ॐ अनादिगमनस्य शरण प्रपद्ये स्वाहा। ॐ अनुपमजन्मन शरण प्रपद्ये स्वाहा। ॐ रत्नत्रयस्य शरण प्रपद्ये स्वाहा। ॐ सम्यग्दृष्टे सम्यग्दृष्टे ज्ञानमूर्ते सरस्वति सरस्वति स्वाहा।

सेवाफल षट्परमस्थान भवतु, अपमृत्युविनाशन भवतु, समाधिमरण भवतु स्वाहा।

## निस्तारकमन्त्रा

ॐ सत्यजाताय स्वाहा। ॐ अर्हज्जाताय स्वाहा। ॐ षटकर्मण स्वाहा। ॐ ग्रामपतये स्वाहा। ॐ अनादिश्रोत्रियाय स्वाहा। ॐ स्नातकाय स्वाहा। ॐ

श्रावकाय स्वाहा। ॐ देवब्राह्मणाय स्वाहा। ॐ सुब्राह्मणाय स्वाहा। ॐ अनुपमाय स्वाहा। ॐ सम्यग्दृष्टे सम्यग्दृष्टे निधिपते निधिपते वैश्रवण वैश्रवण स्वाहा।

सेवाफल षट्परमस्थान भवतु, अपमृत्युविनाशन भवतु, समाधिमरण भवतु स्वाहा।

## ऋषिमन्त्रा

ॐ सत्यजाताय नम स्वाहा। ॐ अर्हज्जाताय नम स्वाहा। ॐ निर्ग्रन्थाय नम स्वाहा। ॐ वीतरागाय नम स्वाहा। ॐ महाव्रताय नम स्वाहा। ॐ त्रिगुप्ताय नम स्वाहा। ॐ महायोगाय नम स्वाहा। ॐ विविधयोगाय नम स्वाहा। ॐ विवर्द्धये नम स्वाहा। ॐ अगधराय नम स्वाहा। ॐ पूर्वधराय नम स्वाहा। ॐ गणधराय नम स्वाहा। ॐ परमर्षिभ्यो नमो नम स्वाहा। ॐ अनुपमजाताय नम स्वाहा। ॐ सम्यग्दृष्टे सम्यग्दृष्टे भूपते नगरपते नगरपते कालश्रमण कालश्रमण स्वाहा।

सेवाफल षट्परमस्थान भवतु, अपमृत्युविनाशन भवतु, समाधिमरण भवतु स्वाहा।

## सुरेन्द्रमन्त्रा

ॐ सत्यजाताय स्वाहा। ॐ अर्हज्जाताय स्वाहा। ॐ दिव्यजाताय स्वाहा। ॐ दिव्यर्चिजाताय स्वाहा। ॐ नेमिनाथाय स्वाहा। ॐ सौधर्माय स्वाहा। ॐ कल्पाधिपतये स्वाहा। ॐ अनुचराय स्वाहा। ॐ परम्परेन्द्राय स्वाहा। ॐ अहमिन्द्राय स्वाहा। ॐ परमार्हताय स्वाहा। ॐ अनुपमाय स्वाहा। ॐ सम्यग्दृष्टे सम्यग्दृष्टि कल्पपते कल्पपते दिव्यमूर्ते दिव्यमूर्ते वज्रनामन स्वाहा।

सेवाफल षट्परमस्थान भवतु, अपमृत्युविनाशन भवतु, समाधिमरण भवतु स्वाहा।

## परमराजादिमन्त्रा

ॐ सत्यजाताय स्वाहा। ॐ अर्हज्जाताय स्वाहा। ॐ अनुपमेन्द्राय स्वाहा। ॐ विजयार्च्यजाताय स्वाहा। ॐ नेमिनाथाय स्वाहा। ॐ परमजाताय स्वाहा। ॐ परमार्हताय स्वाहा। ॐ सम्यग्दृष्टे सम्यग्दृष्टे उग्रतेज उग्रतेज दिशाञ्जन नेमिविजय नेमिविजय स्वाहा।

सेवाफल षट्परमस्थान भवतु, अपमृत्युविनशन भवतु, समाधिमरण भवतु स्वाहा।

## परमेष्ठिमन्त्रा

ॐ सत्यजाताय नम स्वाहा। ॐ अर्हज्जाताय नम स्वाहा। ॐ परमजाताय नम स्वाहा। ॐ परमार्हताय नम स्वाहा। ॐ परमरूपाय नम स्वाहा। ॐ परमतेजसे नम स्वाहा। ॐ परमगुणाय नम स्वाहा। ॐ परमस्थानाय नम स्वाहा। ॐ परमयोगिने नम स्वाहा। ॐ परमभाग्याय नम स्वाहा। ॐ परमर्द्धये नम स्वाहा। ॐ परमप्रसादाय नम स्वाहा। ॐ परमविज्ञानाय नम स्वाहा। ॐ परमदर्शनाय नम स्वाहा। ॐ परमवीर्याय नम स्वाहा। ॐ परमसुखाय नम स्वाहा। ॐ परमसवज्ञाय नम स्वाहा। ॐ अर्हते नम स्वाहा। ॐ परमेष्ठिने नम स्वाहा। ॐ परमनेत्रे नमो नम स्वाहा। ॐ सम्यग्दृष्टे सम्यग्दृष्टे त्रैलोक्यविजय त्रैलोक्यविजय धर्ममूर्ते धर्ममूर्ते धर्मनेमे स्वाहा।

सेवाफल षट्परमस्थान भवतु, अपमृत्युविनाशन भवतु, समाधिमरण भवतु स्वाहा।

तदनन्तर जिस मन्त्र का जितना जप किया हो, उसकी दशाश पुष्पो द्वारा आहुतिया देना चाहिये। यह मन्त्र प्रतिष्ठाचार्य मन मे बोलकर स्वाहा शब्द का उच्चारण करे और तदनन्तर इन्द्रादि बनने वाले सब महाशय स्वाहा बोलकर पुष्प क्षेपण करे।

समापन विधि समाप्त होने पर जो घट स्थापित किया था, उसे हाथ मे लेकर इन्द्र बृहच्छान्तिधारा दे।

## पुण्याहवाचन

उसके बाद निम्नलिखित पुण्याहवाचन करे—

ॐ पुण्याह पुण्याह लोकोद्यतनकरा अतीतकालसजाता निर्वाण-सागरप्रभृतयश्चतुर्विंशतिपरमदेवा व प्रीयन्ता प्रीयन्ताम्। (धारा)

ॐ सम्प्रतिकालसभवा वृषभादिवीरान्ताश्चतुर्विंशतिपरमजिनेन्द्रा व प्रीयन्ता प्रीयन्ताम्। (धारा)

ॐ भविष्यत्कालाभ्युदयप्रभवा महापद्मादिचतुर्विंशतिभविष्यत्परमदेवा व प्रीयन्ता प्रीयन्ताम्। (धारा)

विंशति परमदेवा व प्रीयन्ता प्रीयन्ताम्। (धारा)

ॐ वृषभसेनादिगणधरदेवा व प्रीयन्ता प्रीयन्ताम्। (धारा)

ॐ सप्तर्द्धिविशोभिता कुन्दकुन्दाद्यनेकदिगम्बरसाधुचरणा व प्रीयन्ता प्रीयन्ताम्। (धारा)

इह वान्यनगरग्रामदेवतामनुजा सर्वे गुरुभक्ता जिनधर्मपरायणा

भवन्तु। दानतपोवीर्यानुष्ठान नित्यमेवास्तु। सर्वजिनधर्मभक्ताना धनधान्यैश्वर्यबलद्युतियश प्रमोदोत्सवा प्रवर्तन्ताम्।

तुष्टिरस्तु, पुष्टिरस्तु, वृद्धिरस्तु, कल्याणमस्तु, अविघ्नमस्तु, आरोग्यमस्तु, कर्मसिद्धिरस्तु, इष्टसम्पत्तिरस्तु, काममागल्योत्सवा सन्तु, पापानि शाम्यन्तु घोराणि शाम्यन्तु, पुण्य वर्धताम्, धर्मो वर्धताम्, श्रीवर्धताम्, कुल गोत्र चाभिवर्धेताम्, स्वस्ति भद्र चास्तु, आयुष्यमस्तु, पापानि क्ष्वी क्ष्वी ह स स्वाहा। श्रीमज्जिनेन्द्रचरणारविन्देष्वानन्दभक्ति सदास्तु।

तदनन्तर शान्तिपाठ और विसर्जनपाठ पढ़े।

## जैन धर्म मे हवन एक स्पष्टीकरण

जैनधर्म अहिसाप्रधानधर्म है, अत इसमे पाप से बचने और पुन्योपार्जन के जितने भी साधन पूजा-निधानादि है, उनमे अहिसात्मक पद्धति को प्रधान मानकर ही विधि-विधान है। यदि इसमे भी अन्य मत के समान पूजा-विधान आदि की पद्धति होती, तब तो हमे यह पता ही नही चलता कि जैनधर्म और अन्य धर्म मे भेद भी है।

यह तो सर्वगत है कि जैनधर्म मे पद-पद पर जिस कार्य मे हिंसा कम और पुण्य अधिक हो, वही कार्य सराहनीय कहा गया है। यहाँ प्रत्येक क्रिया विवेकपूर्ण ही होती है। यदि हमने सावधानी न बरती और मात्र परम्परावश क्रिया के करने के पक्षपाती रहे तो निश्चित है कि हमे पुण्य के बदले पाप ही बँधने वाला है।

भगवान वासुपूज्य की स्तुति करते हुए आचार्य समन्तभद्र ने 'वृहत्स्वयभूस्तोत्र' मे लिखा है —'**सावद्यलेशो बहुपुण्यराशौ**'[1] अर्थात्

[1] वृहत्स्वयभूस्तोत्र का वह सम्पूण श्लोक इम प्रकार है —

पूज्य दिन त्वार्चयतो जनस्य सावद्यलेशो बहुपुण्यराशौ ।
दोषायनाल कणिका विषस्य न दूषिका शीतशिवाम्बुराशौ ।।

सराग परिणति अथवा आरम्भजनित थोडा-सा पाप का लेश, बहुत पुण्य की राशि मे दोष के लिए समर्थ नही है। जिस प्रकार विष की अल्पमात्रा शीतल एव आल्हादकारी जल से युक्त समुद्र मे दोष उत्पन्न करने वाली नही हैं।

—**आचार्य समन्तभद्र** वृहत्स्वयभूस्तोत्र, छन्द ३२।

जिसमे आरम्भ थोडा और पुण्य बहुत प्राप्त हो, वह कार्य ही करना योग्य है।

लेकिन आज जैनधर्म का मूल अहिसा को जानने-मानने वाले और अपने

को जैनधर्म का कट्टर श्रद्धानी वताने वाले भी रूढिवश भट्टारक परम्परा मे प्राप्त विकृतियो को ही पीटते चले जा रहे है और विधान, वेदीप्रतिष्ठा पचकल्याणको मे शाति-विसजन मे अन्य धर्मो के समान मेवा, घी, शक्कर आदि पदार्थो से बनी धूप, जिसमे शीघ्र ही त्रसजीवो की उत्पत्ति हो जाती हैं, को अग्नियुक्त कुण्ड मे आहुति देकर हवन (यज्ञ) कराते जा रहे है।

प्रथम तो अग्नि स्वय एकइन्द्रिय जीव है तथा उसमे डाली गई धूप और समिधा मे भी त्रस जीव पाये जाते है—यह साक्षात हिसा प्रतिरूपक उदाहरण है।

अत जो हिसा के कारण यज्ञादि (हवनादि) को धर्म का कारण मान रहे है और विधान आदि कराने वाले यजमान को भी धूप व अग्नि से हवन कराने को बाध्य करते है, उन्हे देखकर बडा खेद होता है।

यज्ञ (हवन) आदि के सम्बन्ध मे आचार्यकल्प पंडित टोडरमलजी ने भी मोक्षमार्गप्रकाशक मे लिखा है —

'अग्नि आदि का महा आरम्भ करते है, वहाँ जीवघात होता है, सो उन्ही के शास्त्रो मे वा लोक मे हिसा का निषेध है, परन्तु ऐसे निर्दय हैं कि कुछ गिनते नही।''[1]

यद्यपि यह बात पंडित टोडरमलजी ने 'विविधमत समीक्षा' नामक पाचवे अधिकार के 'यज्ञ मे पशुहिसा का प्रतिषेध'—इस प्रकरण मे लिखी है, परन्तु विचार करे कि जब हम अग्नि का महा आरम्भ कर जीवघात करते हैं तो क्या हमे मात्र जैन होने से ही उस अग्नि के महा आरम्भ मे हिसा नही होगी और उस अग्नि मे जीवघात नही होगा?

कई बार ऐसा देखने मे आया है कि प्रतिष्ठाचार्य महोदय ने तो धूप लिखा दी और श्रावक बाजार से बनी हुई धूप ले आये, जबकि उस धूप मे लट, तिरुला आदि दो-इन्द्रिय जीव भी पाये जाते है, लेकिन फिर भी उस धूप की अग्नि मे आहुति देते जाते हैं।

साथ ही मेवा, शक्कर आदि खाद्य पदार्थो से बनी सुगन्धित धूप को अग्नि मे खेते जाते है, जिससे मदिर मे चारो ओर धुआँ भर जाता है, यहाँ तक कि हवन मे बैटने वालो की आखो से आँसू बहने लगते हैं। जब मनुष्यो की यह दशा होती है, तब मक्खी, मच्छर आदि छोटे-छोटे जीवो की क्या दशा होती होगी—यह हमारे प्रतिष्ठाचार्यो की बुद्धि मे क्यो नही आता?

---

1 मोक्षमागप्रकाशक पाँचवाँ अधिकार पृष्ठ ११२

अरे, इस सुगन्धित धूप का धुआँ भर जाने से मक्खी, मच्छर ही नही, राजा वज्रजघ और रानी श्रीमती तक का मरण हो गया था। राजा वज्रजघ के मरण के सन्दर्भ मे पुराणो मे जो उल्लेख मिलते हैं वे इस प्रकार हैं –

"एक दिन राजा वज्रजघ अपनी पत्नी रानी श्रीमती के साथ अपने शय्या गृह की कोमल शय्या पर शयन कर रहे थे। सेवक लोग प्रतिदिन की भाँति धूपघडो मे धूप डालकर शय्यागृह से बाहर निकल गये थे, लेकिन आज वे लोग झरोखो के द्वार खोलना भूल गये थे, इसलिए धूपघडो का धुआँ उसी गृह मे रुककर भर गया था। उस धुएँ से वे पति-पत्नी (राजा वज्रजघ और रानी श्रीमती) मूर्छित हो गये उनके श्वास रुक गये, और उसी रात्रि मे वे दोनो ही सदा के लिए इस लोक से विदा हो गये।"

हम जिस धूप को अग्नि मे डालकर धर्म मानते हैं, महापुराण के रचयिता आचार्य जिनसेन ने तो उस धूप को भोग का कारण कहा है –

भोगागेनापि धूपेन तयोरासीत्परासुता ।
धिगिमान् भोगि भोगाभान् भोगान् प्राणापहारिण ।।

देखहु भोग का कारण जो धूप, ताकरि राजा-रानी (राजा वज्रजघ व रानी श्रीमती) दोऊ मृतक अवस्था कू प्राप्त भये, सो धिक्कार होऊ इन भोगनिकूँ।"।

समझ मे नही आता कि मेवा, खोपरा, शक्कर, घी आदि को अग्नि मे डालने से कौनसा धर्म होगा? यदि अग्नि मे भस्म करने के बजाय वह घी, खोपरा, शक्कर, मेवा आदि किसी गरीब को दे तो पुण्य हो सकता है, परन्तु ये गरीबो को तो नही देगे और मानकषाय के वश अग्नि मे डालते है। इस व्यर्थ के अपव्यय के बारे मे जो लोग जैनो की निन्दा करते हैं, वे यह ठीक ही कहते हैं कि 'लोगो को घी खाने को नही मिल रहा और ये जैन लोग उसे अग्नि मे डालते हैं।'

इसी सन्दर्भ मे वयोवृद्ध प्रसिद्ध विद्वान प० कैलाशचद जी शास्त्री, सिद्धाताचार्य बनारस ने लिखा है –

"अग्नि मे आहुति देकर देवताओ को तृप्त करने की वैदिक विधि इसके मूल मे है। वैदिक धर्म मे अग्नि को देवताओ को मुख कहा है, किन्तु जैन धर्म मे अग्नि न स्वय कोई देवता है और न देवताओ का मुख है। वह तो भस्म कर देने वाली जड वस्तु है। अत उसमे आहुति देकर किसी को तप्त करने का कोई प्रश्न ही नही है। पूजन तो अग्नि मे क्षेपण बिना भी सम्भव हैं।"[2]

---

1 आदिपुराण पर्व ९, छन्द ३०
2 जैन निबन्ध रत्नावली भाग १, पृष्ठ २५ (प्राक्कथन)

इसी प्रकार इस धूप से हवन की अनेक त्रुटियां बताते हुए श्री मिलापचदजी कटारिया ने भी साफ-साफ लिखा है –

"हवन, यह जैनधर्म की मूल सस्कृति नही है। जैनधर्म की मूल चीज है–अन्तरग मे रागद्वेषादि कषाओ की विजय और बाह्य मे जीवदया का पालन, ये दोनो ही हवन मे घटित नही होते है। हवन मे अग्निकायिक जीवो की विराधना होती हैं। दूर-दूर तक फैलने वाले अग्नि के गरम-गरम धुएँ मे वायुकाय आदि जीवो का विघात एव मक्खी-मच्छर आदि उडने वाले छोटे-छोटे त्रस जीवो को बाधा आदि तो प्रत्यक्ष ही दिखती है। साथ ही उसके काले धुएँ से मन्दिर की सफेद दीवारो पर सुन्दर चित्रों, छत्र-चमरो और बहुमूल्य चन्दोवो की भी खासी मिट्टी-पलीद हुये विना नही रहती है। इसमे कभी-कभी आग लगने की सम्भावना भी रहती है।

इस प्रकार हवन से सिवाय हानि के कोई लाभ नही दीखता है। अहिसामय जैनधर्म मे यह निरर्थक सावद्य क्रिया कैसे पनप रही है? आज के जमाने मे घृत, मेवा, मिष्ठान्न, फलादि पदार्थ वेसे ही मँहगाई की पराकाष्ठा तक पहुँचकर जनसाधारण के लिए अत्यन्त दुर्लभ हो गये है। उनको अग्नि मे जलाकर धर्म मानना–इससे वढकर अज्ञानता अन्य क्या हो सकती है?

सिद्धचक्र विधानो मे हजारो रुपयो की सामग्री जलाकर खाक की जाती है। अगर ये ही रुपये दीन-अनाथो के काम मे लगाये जाये तो कितना पुण्य हो। यह भी तो सोचना चाहिये कि अग्नि मे घृतादि जलाने के साथ धर्म का सम्बन्ध कैसे है? अविचारपूर्ण क्रियाओ का कोई फल मिलने वाला नही है। धर्म का असली तत्त्व छिपा जा रहा है और थोथे क्रियाकाण्डो का जोर वढ़ता जा रहा है। विवेकी विद्वान् मन मे सब कुछ जानते हुए भी अल्पज्ञ लोगो की रुख के विरुद्ध कदम उठाने का साहस नही कर रहे,–यह बडे ही परिताप का विषय है।"[1]

पद्मपुराण मे कहा –

"प्रथम तो यज्ञ की कल्पना ही निरर्थक है। दूसरे यदि कल्पना करनी ही है तो विद्वानो को हिंसा द्वारा यज्ञ की कल्पना नही करना चाहिए, उन्हे धर्मयज्ञ ही करना चाहिए। वह इस तरह कि आत्मा यजमान है, शरीर वेदी है, सतोष साकल्य है, त्याग होम है, मस्तक के केश कुशा हैं, प्राणियो की रक्षा दक्षिणा है, शुक्लध्यान द्वारा सिद्धपद की प्राप्ति फल है, सत्य बोलना स्तम्भ है, तप अग्नि है, चञ्चल मन पशु है और इन्द्रियाँ समिधाये हैं–यही धर्मयज्ञ कहलाता है।"

---

1 जैन निबन्ध रत्नावली भाग १, पृष्ठ ८८

इसी सम्बन्ध मे जैन निबध रत्नावली, भाग १ मे सकलित "जैन धर्म और हवन" नामक निबध, जिसमे लेखक ने आचार्यों के प्रमाण और तर्कों से यह सिद्ध कर दिया है कि अग्नि से हवन करना जैनधर्म की मूल सस्कृति नही है। अत जो भी भाई अग्नि से हवन कराते हैं अथवा करते हैं, उन सभी से निवेदन है कि एक बार उस निबन्ध को अवश्य पढ़े, जिससे यह हिंसात्मक प्रवृत्ति बन्द हो तथा पुष्पो से शांतिविसर्जन की पद्धति को ही सभी अपनाये—यही भावना है।

## उपदेश ग्रहण करने की पद्धति

"शास्त्रो मे कही निश्चयपोषक उपदेश है, कही व्यवहारपोषक उपदेश है। वहाँ अपने को व्यवहार का आधिक्य हो तो निश्चयपोषक उपदेश का ग्रहण करके यथावत् प्रवर्त्ते और अपने को निश्चय का आधिक्य हो तो तो व्यवहारपोषक उपदेश का ग्रहण करके यथावत् प्रवर्त्ते।

तथा पहले तो व्यवहार श्रद्धान के कारण आत्मज्ञान से भ्रष्ट हो रहा था, पश्चात् व्यवहार उपदेश ही की मुख्यता करके आत्मज्ञान का उद्यम न करे, अथवा पहले तो निश्चय श्रद्धान के कारण वैराग्य से भ्रष्ट होकर स्वच्छन्दी हो रहा था, पश्चात् निश्चय उपदेश की ही मुख्यता करके विषय-कषाय का पोषण करता है।

इस प्रकार विपरीत उपदेश ग्रहण करने से बुरा ही ही होता है।"

—मोक्षमार्ग प्रकाशक, पृष्ठ २९८

# श्री सिद्धचक्र माहात्म्य

श्री सिद्धचक्र गुणगान करो मन आन भाव से प्राणी,
कर सिद्धो की अगवानी।।टेक।।

सिद्धो का सुमरन करने से, उनके अनुशीलन चिन्तन से,
प्रगटै शुद्धात्मप्रकाश, महा सुखदानी s s s।
पाओगे शिव रजधानी।। श्री सिद्धचक्र० ।।१।।

श्रीपाल तत्त्वश्रद्धानी थे, वे स्व-पर भेदविज्ञानी थे,
निज देह-नेह को त्याग, भक्ति उर आनी s s s।
हो गई पाप की हानी।। श्री सिद्धचक्र० ।।२।।

मैना भी आतमज्ञानी थी, जिनशासन की श्रद्धानी थी,
अशुभभाव से बचने को, जिनवर की पूजन ठानी s s s।
कर जिनवर की अगवानी ।। श्री सिद्धचक्र० ।।३।।

भव-भोग छोड योगीश भये, श्रीपाल ध्यान धरि मोक्ष गये,
दूजे भव मैना पावे शिव रजधानी s s s।
केवल रह गई कहानी।। श्री सिद्धचक्र० ।।४।।

प्रभु दर्शन-अर्चन-वन्दन से, मिटता है मोह-तिमिर मन से,
निज शुद्ध-स्वरूप समझने का, अवसर मिलता भवि प्राणी sss।
पाते निज निधि विसरानी ।। श्री सिद्धचक्र० ।।५।।

भक्ति से उर हर्षाया है, उत्सव युत पाठ रचाया है,
जब हरष हिये न समाया, तो फिर नृत्य करन की ठानी sss।
जिनवर भक्ति सुखदानी।। श्री सिद्धचक्र०।।६।।

सब सिद्धचक्र का जाप जपो, उनही का मन मे ध्यान धरो,
नहिं रहे पाप की मन मे नाम निशानी s s s।
बन जाओ शिवपथ गामी।। श्री सिद्धचक्र० ।।७।।

जो भक्ति करे मन-वच-तन से, वह छूट जाय भवबधन से,
भविजन! भज लो भगवान, भगति उर आनी s s s।
मिट जैहे दु खद कहानी।। श्री सिद्धचक्र० ।।८।।

पण्डित रतनचद भारिल्ल, ए—४, बापूनगर, जयपुर—३०२०१५

# धन्य धन्य वीतराग वाणी

धन्य धन्य वीतराग वाणी,
अमर तेरी जग में कहानी ।
चिदानन्द की राजधानी,
अमर तेरी जग मे कहानी ।।टेक।।

उत्पाद-व्यय अरु ध्रौव्य स्वरूप,
वस्तु बखानी सर्वज्ञ भूप ।
स्याद्वाद तेरी निशानी,
अमर तेरी जग में कहानी ।।१।।

नित्य-अनित्य अरु एक-अनेक,
वस्तु कथंचित् भेद-अभेद ।
अनेकान्तरूपा बखानी,
अमर तेरी जग में कहानी ।।२।।

भाव शुभाशुभ बन्धस्वरूप,
शुद्ध चिदानन्दमय मुक्तिरूप ।
मारग दिखाती है वाणी,
अमर तेरी जग में कहानी ।।३।।

चिदानन्द चैतन्य आनन्द धाम,
ज्ञानस्वभावी निजातम राम ।
स्वाश्रय से मुक्ति बखानी,
अमर तेरी जग में कहानी ।।४।।

—पण्डित अभयकुमार जैन
शास्त्री, जैनदर्शनाचार्य, एम कॉम
A—4, बापूनगर जयपुर–302025

ॐ नम सिद्धेभ्य

कविवर पं० सन्तलालजी कृत

# श्री सिद्धचक्र विधान

## मंगलाचरण

### दोहा

जिनाधीश शिवईस नमि, सहसगुणित विस्तार ।
सिद्धचक्र पूजा रचो, शुद्ध त्रियोग सभार ।।१।।
नीत्याश्रित धनपति सुधी, शीलादिक गुण खान ।
जिनपद अम्बुज भ्रमर मन, सो प्रशस्त यजमान ।।२।।
देश काल विधि निपुणमति, निर्मल भाव उदार ।
मधुर बैन नयना सुघर, सो याजक निरधार ।।३।।
रत्नत्रयमडित महा, विषय-कषाय न लेश ।
सशयहरण सुहितकरन, करत सुगुरु उपदेश ।।४।।

### छप्पय

निर्मल मडप भूमि दरव-मगल करि सोहत ।
सुरभि सरस शुभ पुष्प-जाल, मंडित मन मोहत ।।
यथायोग्य सुन्दर मनोज्ञ, चित्राम अनूपा ।
दीरघ मोल सुडोल, बसन झखझोल सरूपा ।।
हो वित्तसार प्रासुक दरब, सरब अग मनको हरै ।
सो महाभाग आनद सहित, जो जिनेन्द्र अर्चा करै ।।५।।

### दोहा

सुर-मुनि मन आनन्दकर, ज्ञान सुधारस धार ।
सिद्धचक्र सो थापहू, विधि-दव-जल उनहार ।।६।।

अडिल्ल

'अर्हं' शब्द प्रसिद्ध अर्द्ध-मात्रिक महा,
अकारादि स्वर मंडित अति शोभा लहा ।
अति पवित्र अष्टांग अर्घ करि लायके,
पूरव दिशि पूजों अष्टांग नमायके।। ७।।

ॐ ह्रीं अर्हं अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ अं अः अनाहत-पराक्रमाय सिद्धाधिपतये नमः पूर्वदिशि अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

सोरठा

वर्ण कवर्ग महान, अष्ट पूर्वविधि अर्घ ले ।
भक्ति भाव उर ठान, पूजों हो आग्नेय दिशि।। ८।।

ॐ ह्रीं अर्हं च छ ज झ ञ अनाहतपराक्रमाय सिद्धाधिपतये दक्षिणदिशि अर्घ्यं०।

वर्ण चवर्ग प्रसिद्ध, वसुविधि अर्घ उतारिके ।
मिलि हैं वसुविधि रिद्धि, दक्षिण दिशि पूजा करौं।। ९।।

ॐ ह्रीं अर्हं क ख ग घ ङ अनाहतपराक्रमाय सिद्धाधिपतये दक्षिणदिशि अर्घ्यं।

वर्ण टवर्ग प्रशस्त, जलफलादि शुभ अर्घ ले ।
पाऊँ सब विधि स्वस्ति, नैऋत्य दिशि अर्चा करौं।।१०।।

ॐ ह्रीं अर्हं ट ठ ड ढ ण अनाहतपराक्रमाय सिद्धाधिपतये नैऋत्यादिशि अर्घ्यं०।

वर्ण तवर्ग मनोग, यथायोग्य कर अर्घ धरि ।
मिलि है सब शुभ योग, पूजन करि पश्चिम दिशा।।११।।

ॐ ह्रीं अर्हं त थ द ध न अनाहतपराक्रमाय सिद्धाधिपतये पश्चिमदिशि अर्घ्यं०।

वर्ण पवर्ग सुभाग, करू आरती अर्घ ले।
सब विधि आरति त्याग, वायव दिशि पूजा करा।।१२।।

ॐ ह्रीं अर्हं प फ ब भ म अनाहतपराक्रमाय सिद्धाधिपतये वायव्यदिशि अर्घ्यं०।

वर्ण यवर्गी सार, दर्व-अर्घ वसु द्रव्य करि ।
भाव-अर्घ उर धार, उत्तर दिशि पूजा करौं।।१३।।

ॐ ह्रीं अर्हं य र ल व अनाहतपराक्रमाय सिद्धाधिपतये उत्तरदिशि अर्घ्यं०।

